सोने में गढ़ा द्यूं तेरी चाच, रुपे में थांरी पांखड़ी ।
मीराँ पोवै मोतीड़ारो हार, भल गूंथे राखड़ी
फरुखे म्हाँरी आखड़ी ।
आज म्हाँरा प्रभु जी आया बनवास
फरुंखे म्हाँरी आखड़ी ।"
यूं कहे मीराँ बाई ।

पद ५ भी देखें। यह पद नं० ५ वाले पद का गेर
पाठान्तर ही प्रतीत होता है ।

"सुत्या राणा जी नींस भरी नींद
सुत्यो राणा ने सुपणो भी आयो
थांरी मीराँ मेड़तणी भगवाँ लियो
मीराँ मेड़तणी ए भगवाँ लियो
सुपणो तो है आल जंजाल
मीराँ तो मेड़तणी बैठी बाप के
उठो रे साथीड़ा कसलो घोड़ा जी
दिनड़ो उगास्याँ मीराँ जी के देस में
चाल्यों राणा जी ढलती सी रात
दिनड़ो उगायो मीराँ जी के देस में ।
खूंट्या टाँगो ए घुड़ला जी ।
तम्बूड़ा तना दो चम्पा बाग में ।
आयो आयो साधु ड़ारो साथ
माय तो मीराँ आवे घूमती ओ राम ।
छोड़ो ए मीराँ साधु ड़ारो साथ
लाजै पीहर और थांरो सासरो

नहिं छोड़ां साधुड़ा रो साथ
भल लाजो पीहर और सासरो
ओढ़ो ए मीराँ दिक्खनी रा चीर
भगवा तो वसतर ए छोड़ द्यो
बालूं ए जालूं थांरा दिक्खनी रा चीर
प्यारा लागे ए धोला वसतर।
चुड़लो तो पहरो ए हाँथी दाँत को
पहरो ए नोसर हार।
चुड़लो तो मोलूं गढ़ के काँगरे
तोड़ूं ए नोसर हार।
आयी आयी राणा जी ने रीस
काढ़ कटारो मीराँ जी पर बायो
आयी आयी राणा जी ने रीस
एक मीराँ की सहस होय गयी।"

इस पद को पद नं० १ का पाठान्तर कहा जाता है। ओझा जी के मत का समर्थन कई लोकगीतों से होता है।

'मोल्यूं'—फोड़ दूं, नष्ट कर दूं, 'चुंड़लो तो मोल्यूं' अर्थात् 'चुंड़ियाँ फोड़ दूं'।

इस अभिव्यक्ति के आधार पर मीराँ का सधवा होना ही सिद्ध नहीं होता अपितु पति 'राणा' के प्रति मीराँ की भावना भी सुसाष्ट हो उठती है। 'दक्खिनी रो चीर' अर्थ—मूल्यवान वस्त्र ! दक्षिण में बना हुआ वस्त्र अति मूल्यवान और बढ़िया होता था—ऐसी एक मान्यता राजस्थान में आज भी प्रचलित है।

१४—"मीरां ए ज्ञान धरम की गाँठड़ी
हीरा रतन जड़ाओ जी।
लोग थांरी निंदरा करे, साधों में मत जाओ जी।
कुण गुरु सम्झायौ, घर को धन्धो छोड़्यो जी।
लोग थांरी निंदरा करै, साधां में मत जाओ जी।
कने कहोगी बाई माइड़ी
कने कहोगी बाई बीरो जी
कूण थांराँ पगलिया चापसी
कूण बूझे थांरे मन री बात
बुढ़ी टेढ़ी म्हाँरी मायड़ी
बीराँ भर्‌यो रे संसार।
पावड़ी पगलियाँ चापसी, माला बूझे मन की बात
हरिदास दर्जी की बीनती जी, धोला वसतर सिमाओ जी
दे र नगारो मीराँ चढ़ गयी, माता हियो मत हारो जी।
बागाँ में बोली कोयली, बन में दादुर मोर
मीराँ ने गिरधर मिलिया, नागर नन्दकिसोर।"

अर्थ:—निंदरा—निंदा, कुण—कौन, कने—किसको, बीरोजी—भाई, बीराँ—बीर का बहुवचन। पगलिया चापसी—पैर दबावेगा। पावड़ी—खड़ाऊं। दे र नगारो—नगारा देकर, डंके की चोट। हियो मत हारो जी—इतनी उदास, निराश न होओ।

इस पद से स्पष्ट ही माँ और भाई का होना साबित हो जाता है। 'हरिदास दर्जी' की 'बीनती' के कारण मीराँ ने घर त्यागा, यह भी स्पष्ट हो उठता है। यह हरिदास कौन हैं? जिसके कहने पर मीराँ के डंके पर चोट कर चल पड़ती है और उस पर गर्व भी करती है जैसा कि पद की अंतिम पंक्तियों से स्पष्ट है। क्या यही 'हरिदास' अन्य पदों में 'रैदास' हो गये हैं? या यह 'हरिदास' ही मीराँ के 'जोगी' है? पद पर विशेष ध्यान देना ही उपयुक्त है।

# सहायक साहित्य

## प्राप्त-संग्रह

१–'मीराँ बाई की पदावली',—श्री परशुराम, चतुर्वेदी, हिन्दी साहित्य सम्मेलन, प्रयाग ।

२–'मीराँबाई',–डा०श्री कृष्ण लाल, एम० ए०, डी० फिल०, हिन्दी-साहित्य-सम्मेलन, प्रयाग ।

३–'मीराँ की प्रेम-वाणी',–पं०रामलोचन शर्मा 'कण्टक' एम० ए०, बम्बई पुस्तक भंडार, कलकत्ता ।

४–'मीराँ पदावली'–श्रीमती विष्णु कुमारी 'मंजु', हिन्दी भवन, लाहौर ।

५–'मीराँ की प्रेम-साधना'–भनेश्वर नाथ मिश्र, 'माधव', एम० ए०, वाणी मन्दिर, छपरा ।

६–'मतवाली मीराँ'–श्री प्रभुदत्त ब्रह्मचारी, मानस पीयूष कार्यालय, दारागंज, प्रयाग ।

७–'मीराँ'–श्री महावीरसिंह गहलोत, शक्ति कार्यालय, दारागंज, प्रयाग ।

८–'मीराँ और उनकी प्रेमवाणी'...श्री ज्ञानचंद जैन, एम० ए०, विशाल भारत बुक डिपो, कलकत्ता ।

९–'मीराँ'......श्री श्याम पाण्डे, इन्दौर ।

१०–'मीराँ बाई का काव्य'......श्री मुरलीधर श्रीवास्तव, साहित्य भवन लि०, इलाहाबाद ।

११–'मीराँ माधुरी'...... श्री ब्रजरत्न दास, बी० ए०, एल० एल० बी०, हिन्दी साहित्य कुटीर, काशी ।

१२–'श्री मीराँ बाई जी'........श्री सीताराम शरण भगवान प्रसाद 'रुपकला' खड्गविलास प्रेस, बांकीपुर ।

१३–'मीराँ मन्दाकिनी'......श्री नरोत्तम स्वामी जी, यूनिवर्सिटी बुकडिपो, आगरा ।

१४–'मीराँबाई की शब्दावली'....श्रीबालेश्वर प्रसाद, बेलवेडियर प्रेस, प्रयाग ।

१५–'मीराँ-स्मृति-ग्रंथ'......बंगीय हिन्दी परिषद, कलकत्ता,

१६–'मीराँबाई का जीवन चरित्र'......मुं० देवीप्रसाद मुंसिफ जैन प्रेस, लखनऊ ।

१७–'श्रीमती मीराँ बाई'......गुरुदत्त खन्ना ।

## निबन्ध

१–'मीराँ वा मीरा'.......स्वर्गीय पुरोहित श्री हरिनारायणजी, बी०ए०, विद्याभूषण, 'सन्तवाणी' पत्रिका, मंगलप्रेस, जयपुर ।

२–'मीराँबाई की भक्ति का स्वरूप'...श्री परशुराम चतुर्वेदी, दीपावली विशेषांक लोकवाणी (१९४९) जयपुर ।

३–'मीराँ बाई'......'कल्याण कल्पद्रुम' (God number) जनवरी, १०३४ गीता प्रेस, गोरखपुर, सम्पादक सी०ले० गोस्वामी, एम० ए०, शास्त्री ।

४–'मीराँ बाई'........उपर्युक्त पत्रिका के सन् १९३४ अगस्त; दिसम्बर अंक, लेखक.. बांके बिहारी लाल ।